# यह पुस्तक क्यों ?



एक प्रश्न सहज ही उठता है कि हम लोगों ने यह अखिल भारतीय प्रशासनिक शब्दकोश क्यों प्रकाशित किया है ?

हममें से एक (भोलानाथ तिवारी) के यहाँ एक बार एक मिनिस्ट्री से टेलीफोन आया कि बिहार का एक पत्र आया है, जिसमें अमुक शब्द का प्रयोग है। यह शब्द अमुक अँग्रेजी शब्द का हिन्दी पर्याय लगता है, किंतु हमारे पास जो केन्द्रीय हिंदी निदेशालय की प्रशासनिक शब्दावली है, उसमें उस अँग्रेजी शब्द के लिए यह हिंदी शब्द नहीं है, क्या आप इस संबंध में कुछ बता सकेंगे ? सौभाग्य से मेरे पास बिहार का कोश था और मैंने उसमें देखकर उन्हें बतला दिया। तभी मेरे मन में आया कि विभिन्न केन्द्रीय मंत्रालयों में बिहार, मध्य प्रदेश, उत्तर प्रदेश, राजस्थान, हरियाणा, हिमाचल प्रदेश आदि सभी से इस प्रकार के पत्र आते होंगे किंतु यह जानने का कोई भी साधन नहीं है कि एक ही प्रशासनिक अँग्रेजी शब्द के लिए अलग-अलग हिंदी प्रदेश किन-किन शब्दों का प्रयोग कर रहे हैं, क्यों न ऐसा एक कोश बनाया जाए ? और परिणाम है हम लोगों का यह कोश।

समय-समय पर एक बात प्रायः सुनाई पड़ती रही है कि केन्द्र तथा सभी हिंदी प्रदेशों में प्रशासनिक शब्दावली एक होनी चाहिए, किंतु ऐसा है नहीं। हम लोग जब इस काम को कर रहे थे तो हमारे मन में यह भी बात थी कि देखा जाए कि यह अनेकरूपता कितनी है, बहुत ज्यादा है या बहुत ज्यादा नहीं है, और यदि है भी तो एकरूपता के लिए क्या बहुत प्रयास करना पड़ेगा या थोड़े से ही एकरूपता लाई जा सकती है। हम यह कहने में प्रसन्नता का अनुभव कर रहे हैं कि इस तुलनात्मक कोश को तैयार करके हम इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि कुछ अनेकरूपता तो है, किंतु उतनी अधिक नहीं है जितनी बहुत से लोग कहते हैं। यदि कुछ अनेकरूपता है तो कुछ एकरूपता भी है। कोई भी व्यक्ति हमारे इस कोश पर एक दृष्टि डालकर इसे सहज ही जान सकता है।

भारत के संविधान के अनुच्छेद 343 के अनुसार भारत में 'संघ की राजभाषा हिंदी और लिपि देवनागरी' स्वीकार की गई है। इसके पूर्व अँग्रेजी थी और आज भी अँग्रेजी का सहभाषा के रूप में पर्याप्त प्रचलन बना हुआ है। हमें विश्वास है कि वह दिन दूर नहीं जबकि हिंदी इस पद को पूर्णतः प्राप्त कर लेगी, क्योंकि हिंदी सक्षम तथा समर्थ भाषा है। वह समय भी दूर नहीं जब अँग्रेजी की भाँति हिंदी को सम्मान प्राप्त होगा।

एक समय था जब अँग्रेजी भी बहुत समर्थ तथा सशक्त नहीं मानी जाती थी फलतः सभी कार्य लैटिन, ग्रीक और कालान्तर में फ्रांसीसी में किए जाते थे, पर आज अँग्रेजी विश्वभाषा बन चुकी है। ज्यों-ज्यों भिन्न-भिन्न संस्कृतियों से अँग्रेजी का सम्पर्क बढ़ता गया, अँग्रेजी को भी नये अनुभव, नवीन शब्दावली तथा नई-नई अभिव्यक्तियाँ प्राप्त हुईं, फलतः भाषा समृद्ध होती गई।

आज हिंदी की स्थिति लगभग वही है। स्वतन्त्रता के बाद जो शब्दावली बनी है, बन रही है उससे हिंदी को सामर्थ्य स्वयंसिद्ध हो गई है। हिंदी का विस्तृत क्षेत्र जहाँ लोकभाषाओं से हिंदी को शब्दावली प्रदान कर रहा है वहाँ क्षेत्रीय भाषाओं के लेखक तथा प्रशासक भी हिंदी को नई अर्थ-व्यंजनाएँ प्रदान कर रहे हैं। समय ही इस शब्दावली को मानक रूप प्रदान करेगा जिससे मानक शब्दावली में निश्चितार्थता एवं बोधगम्यता बढ़ती जाएगी।

हिंदी भाषा-भाषी राज्यों की राजभाषा के रूप में हिंदी को मान्यता मिल चुकी है। उत्तर प्रदेश, मध्य प्रदेश, बिहार, राजस्थान, हरियाणा, हिमाचल प्रदेश एवं केन्द्रशासित प्रदेश दिल्ली-चण्डीगढ़ आदि ने अपना सभी सरकारी कामकाज हिंदी में करना प्रारम्भ कर दिया है। इसके साथ ही पंजाब, महाराष्ट्र और गुजरात की सरकारों ने भी हिंदी को केन्द्र के साथ पत्र-व्यवहार के लिए संपर्क भाषा के रूप में स्वीकार कर लिया है। सभी हिंदी भाषी राज्यों की जनता द्वारा अपने प्रशासन संबंधी कार्य को हिंदी में ही करने से हिंदी का महत्व स्वयं बढ़ता जा रहा है।

भारत-सरकार के शिक्षा-मंत्रालय के अन्तर्गत वैज्ञानिक तथा तकनीकी शब्दावली आयोग के तत्वावधान में प्रशासनिक शब्दावली का काम प्रारम्भ किया गया था। प्रशासन संबंधी शब्दावली का प्रथम प्रारूप मुद्रित रूप में 15 जनवरी 1965 को उपलब्ध हुआ क्योंकि 26 जनवरी 1965 से हिंदी को राजभाषा का पद प्राप्त होना था।

इस शब्दावली की भूमिका में आयोग के तत्कालीन सचिव डॉ० विश्वनाथ प्रसाद ने शब्दावली के निर्माण की पद्धति पर प्रकाश डालते हुए लिखा था —

"इन शब्दों के हिंदी पर्यायों का निर्माण 27 अप्रैल 1960 को दिये गये राष्ट्रपति के आदेश के अनुसार सरलता, संक्षिप्ति तथा सहज बोधगम्यता को दृष्टि में रखकर किया गया है और साथ ही विभिन्न क्षेत्रों में इन शब्दों के वर्तमान प्रचलन को भी ध्यान में रखा गया है। सबसे अधिक ध्यान इस महत्वपूर्ण नीति का रखा गया है, कि इस शब्दावली में सभी भारतीय भाषाओं के बीच अधिक से अधिक समरूपता की उपलब्धि की जा सके।"

बाद में यही शब्दावली सन् 1968 में "समेकित प्रशासन शब्दावली" शीर्षक से संशोधित रूप में प्रकाशित हुई और इसका ही बृहत् संशोधित संस्करण सन् 1974 में प्रकाशित हुआ तथा बाद में पुनर्मुद्रण भी हुआ। इस शब्दावली के निर्माण में केन्द्र को सभी राज्यों के प्रतिनिधियों से सहयोग प्राप्त हुआ था। इसके पीछे एक ही उद्देश्य था कि यह शब्दावली सभी राज्यों में समान रूप से प्रयुक्त हो सके। लेकिन यह उद्देश्य पूर्णतया प्राप्त नहीं किया जा सका, अहिंदी भाषी राज्यों को तो छोड़िए, हिंदी भाषी राज्यों ने भी अपने-अपने राज्य में प्रशासन संबंधी शब्दावली का निर्माण पहले ही प्रारम्भ कर दिया था।

वैसे तो मध्यभारत शासकीय भाषा विधान, 1950 के द्वारा पूर्वमध्य भारत में समस्त शासकीय कार्यों के लिए हिंदी राजभाषा घोषित की गयी थी पर नए मध्यप्रदेश के निर्माण के बाद पुन समस्त सरकारी कार्मों के लिए हिंदी को अपनाने का निर्णय लिया गया और राजभाषा अधिनियम 1957 बना, जिसके फलस्वरूप 7 फरवरी 1958 से हिंदी का उपयोग अनिवार्य हो गया। राज्य के लिए शब्दावली का निर्माण बड़ी तेजी से आरम्भ किया गया फलतः प्रशासन शब्दकोश सन् 1964 में प्रकाशित हो गया।

इसी प्रकार बिहार सरकार ने सन् 1948 में हिंदी को राजभाषा के रूप में स्वीकार किया, और राज्य सरकार ने 'राजकीय प्रशासन शब्दावली' शीर्षक से एक लघुकोश सन 1955 में ही प्रकाशित कर दिया। इस कोश का ही बृहद् रूप राजकीय पारिभाषिक शब्दार्णव (प्रथम खंड) 1970 में तथा द्वितीय खंड 1976 में प्रकाशित हुआ।

उत्तर प्रदेश ने अक्टूबर 1947 में हिंदी को राजभाषा घोषित कर दी थी। सरकारी कार्यों में हिंदी के प्रयोग के लिए राज्य सरकार ने सन् 1948 में एक समिति गठित की, और उत्तर प्रदेश शासन के भाषा-विभाग ने 1962 ई० में अपने छोटे-छोटे प्रकाशनों के आधार पर 'उत्तर प्रदेश प्रशासन शब्दकोश' प्रकाशित किया। केवल उत्तर प्रदेश शासन ने ही सर्वप्रथम "हिंदी शब्दावली की एकरूपता को दृष्टि में रखते हुए (राज्य सरकार ने) हिंदी शब्दकोश समिति का कार्यकाल समाप्त कर आयोग (वैज्ञानिक तथा तकनीकी शब्दावली आयोग) द्वारा प्रस्तुत शब्दावली को अपनाने का निश्चय किया।" इस प्रकार सन् 1971 में इसके पुनर्मुद्रण के समय 'प्रशासन शब्दावली' तथा 'पदनाम शब्दावली' भी समाविष्ट कर दी गयी। राज्य के मुख्य सचिव ने इस 'प्रशासन शब्दकोश' की प्रस्तावना में घोषणा की —

"यह शब्दकोश मुख्यतः इस प्रदेश में प्रचलित प्रशासनिक शब्दों पर आधारित है, परन्तु साथ ही देश के सार्वदेशिक स्वरूप की एकरूपता की दृष्टि से भारत सरकार द्वारा परिनिश्चित शब्दों को प्राथमिकता प्रदान की गई है।"

प्रसन्नता होगी यदि एकरूपता की दृष्टि से सभी हिंदी भाषा-भाषी राज्य एक हो जाएँ, जिसकी पहल पिछले वर्ष उत्तर प्रदेश के माननीय मुख्यमंत्री की ओर से की गई है।

जब राजस्थान सरकार ने सन् 1977 में 'हिंदी प्रयोग मार्गदर्शिका' प्रकाशित की तो उसमें शब्दावली की नीति पर प्रकाश डालते हुए भाषाविभाग के निदेशक महोदय ने 'प्राक्कथन' में लिखा था—

"इस ग्रन्थ में पहले प्रशासनिक पर्यायों की अँग्रेजी-हिंदी सूची है जो अकारादिक्रम से है। इसमें इस विभाग द्वारा 1971 में प्रकाशित प्रशासन शब्दावली के शब्द तो हैं ही, उनमें विपुल परिवर्धन और संशोधन भी कर दिये गये हैं। इन शब्दों में अधिकांश वे पर्याय हैं जो भारत सरकार द्वारा स्वीकृत हैं। एकरूपता के लिए इन शब्दों का चलन हमारी नीति रहा है, किंतु जहाँ

थोड़ा परिवर्तन आवश्यक हुआ है, उसे करके प्रशासन शब्दावली का प्रकाशन किया गया है।"

इसी प्रकार कुछ प्रयास हरियाणा, दिल्ली तथा हिमाचल प्रदेश ने भी किये। 'एकरूपता' की ओर ध्यान सभी राज्यों का रहा फिर भी इन विविध प्रयासों के फलस्वरूप क्या स्थिति बन गई है इसपर विचार एवं इसका विवेचन, मनन तथा विश्लेषण अब आवश्यक हो गया है, और उसके लिए आधार-स्वरूप प्रस्तुत है यह तुलनात्मक कोश।

इस कोश का सबसे बड़ा लाभ यह है कि जब इस रूप में अखिल भारतीय (हिंदी प्रदेशों की) प्रशासनिक शब्दावली एक स्थान पर तुलनात्मक रूप में उपलब्ध है तो इसके आधार पर दो काम बहुत ही आसानी से किए जा सकते हैं:

(क) कितनी एकरूपता है, इसका पता लगाया जा सकता है।

(ख) जिन जिन अंग्रेजी शब्दों के हिंदी प्रतिशब्दों में विभिन्न प्रदेशों में अनेकरूपता है, उनके हिंदी प्रतिशब्दों में तीन बातों की दृष्टि से सरलता से एक शब्द का चयन करके एकरूपता लाई जा सकती है। ये तीन बातें हैं। (i) अंग्रेजी शब्द के ठीक अर्थ की दृष्टि से हिंदी में विभिन्न प्रदेशों द्वारा प्रयुक्त शब्दों में कौन-सा अधिक उपयुक्त है? (ii) कौन-सा बहुत कठिन न होकर अपेक्षाकृत सरल है? तथा (iii) किस शब्द के अधिक प्रचलित होने की सम्भावना है। इस तरह इस कोश की सहायता से किसी अंग्रेजी शब्द के लिए प्राप्त कई हिंदी शब्दों में अर्थ की सटीकता, सरलता तथा प्रचलन की सभावना की दृष्टि से किसी एक शब्द को खोज पाना कठिन नहीं है, और इस प्रकार बड़ी सरलता से इस अनेकरूपता के भीतर एकरूपता की खोज की जा सकती है।

इस कोश को बनाते समय जिन बातों की ओर हमारा ध्यान गया है या जो सुझाव हमें देते हैं, उनमें से कुछ मुख्य नीचे दिए जा रहे हैं।

काफी अंग्रेजी शब्दों के हिंदी पर्यायों में केन्द्र तथा सभी हिंदी प्रदेशों में एकरूपता है। जैसे Abandonment के लिए 'परित्याग', Abbreviation के लिए 'संक्षेप', Absurd के लिए 'अर्थहीन', 'बेतुका', Joint Account के लिए 'संयुक्त लेखा', Administrator के लिए 'प्रशासक', Alleged के लिए 'कथित', Aprove के लिए 'अनुमोदन करना', Aproval के लिए 'अनुमोदन', Civil के लिए 'सिविल', Complimentary के लिए 'मानार्थ', Contract के लिए 'ठेका, संविदा', Division के लिए 'विभाजन', Etiquette के लिए 'शिष्टाचार', Extract के लिए 'उद्धरण', Fluctuation के लिए 'घटबढ़', Imprest के लिए 'अग्रदाय', Irregular के लिए 'अनियमित', Leave vacancy के लिए 'अवकाश रिक्ति', Original Copy के लिए 'मूल प्रति' तथा Public interest के लिए 'लोकहित' आदि। अतः एकरूपता की दृष्टि से कुछ काम तो सहज ही हो गया है।

ऐसे शब्द भी हैं जिनमें केन्द्र तथा सभी राज्यों में एकरूपता नहीं है। इससे बोधगम्यता की समस्या उठ खड़ी होती है। उदाहरण के लिए केन्द्र 'प्रावरण पत्र' का प्रयोग करता है तो मध्य प्रदेश उसे नहीं समझता तथा मध्य प्रदेश और बिहार 'उपरिपत्र' तथा 'व्याख्या पत्र' का प्रयोग करते हैं तो केन्द्र उन्हें नहीं समझ पाता। उत्तर प्रदेश इसी को 'सहपत्र' या 'आवरण पत्र' कहता है। स्पष्ट है कि ये सभी शब्द Covering Letter के लिए हैं। ऐसे ही Face Value के लिए कहीं 'अंकित मूल्य' है तो कहीं इसके साथ 'प्रत्यक्ष मूल्य' तथा 'मुख्य मूल्य' भी है।

ऐसे अंग्रेजी शब्दों के हिंदी प्रतिशब्दों में एकरूपता लाने के लिए जो शब्द अधिकांश स्थानों पर चल रहे हैं, उन्हें अन्यों द्वारा अपना लिया जाना चाहिए। उदाहरणार्थ, Academic qualification के लिए मध्यप्रदेश में 'विद्यार्हता' का प्रयोग चल रहा है किंतु केन्द्र, राजस्थान आदि कई में 'शैक्षणिक योग्यता' या 'शैक्षणिक अर्हता' का अतः यदि मध्य प्रदेश भी यही स्वीकार कर ले तो सहज ही एकरूपता आ सकती है। ऐसे ही Academic year तथा Registering Authority के लिए उत्तर प्रदेश में 'शिक्षा वर्ष' तथा 'निबंधक प्राधिकारी' चल रहे हैं किंतु अन्यत्र 'शैक्षणिक वर्ष' तथा 'पंजीयन प्राधिकारी' यदि उत्तर प्रदेश बहुमत के आधार पर शैक्षणिक वर्ष तथा पंजीयन प्राधिकारी ले ले तो एकरूपता आ सकती है। वस्तुतः इस तरह के बहुत सारे प्रशासनिक शब्द हैं जिनमें अनेकरूपता केवल एक-दो प्रदेशों के अलग प्रयोग के कारण है और ऐसी अनेकरूपता सरलता से एकरूपता में बदली जा सकती है।

जहाँ इसमें भी अधिक अनेकरूपता है, वहाँ भी बहुमत के आधार पर किसी एक शब्द को शेष प्रदेश स्वीकार कर लें तो एकरूपता लाई जा सकती है। इस प्रसंग में यह उल्लेख्य है कि जब केन्द्र द्वारा स्वीकृत शब्द सरल तथा प्रचलन-योग्य है तो फिर विभिन्न राज्यों को नये-नये शब्दों को अपनाने का कोई औचित्य नहीं है, यद्यपि ऐसा किया गया है। उदाहरण के लिए Gratuitous के लिए

केन्द्र ने 'आनुग्राहिक' तथा 'मुफ्त' रखा है तो उत्तर प्रदेश ने इनके साथ 'नि शुल्क' बिहार ने 'अयाचित' और 'बेमांगे' तथा 'मध्य प्रदेश ने 'निर्मूल्य' और 'अकारण' भी ले लिया है। Grievance के लिए केन्द्र द्वारा स्वीकृत 'शिकायत' से किसी भी राज्य को शिकायत नही है किंतु उत्तर प्रदेश ने 'कष्ट' बिहार ने 'व्यथा' और मध्य प्रदेश ने 'दु ख' आदि शब्दो को भी स्वीकार कर लिया है। ऐसे ही Hall के लिए केन्द्रीय सरकार द्वारा स्वीकृत 'हॉल/भवन' को अपनाते हुए भी उत्तर प्रदेश ने 'सभा' बिहार ने 'प्रशाल' और मध्य प्रदेश 'बडा कमरा' आदि शब्दो को जोड लिया है तो Homage के लिए केन्द्रीय सरकार द्वारा स्वीकृत 'श्रद्धांजलि' के साथ-साथ उत्तर प्रदेश ने 'श्रद्धा' बिहार ने 'वश्यता शर्मीकार' तथा मध्य प्रदेश ने 'भक्तिभाव' व 'निष्ठाभाव' बढा लिये हैं, Implementation के लिए केन्द्र द्वारा स्वीकृत 'परिपालन', 'अमल मे लाना' तथा 'कार्यान्विति' के साथ-साथ बिहार ने 'क्रियान्विति' मध्य प्रदेश ने 'अमल/पूर्ति/अभिपूर्ति' और उत्तर प्रदेश ने 'अन्वयन' जोड लिए हैं और Incentive के लिए केन्द्र द्वारा स्वीकृत 'प्रोत्साहन' के साथ-साथ उत्तर प्रदेश ने 'उत्तेजना' व 'प्रेरणा', बिहार ने 'बढावा' और 'उत्प्रेरणा' तथा मध्य प्रदेश ने 'उद्दीपक' और 'उत्तेजक' आदि शब्दो को भी रख लिया है

वस्तुत केन्द्र द्वारा प्रयुक्त ऐसे शब्दो को जिन्हें कई राज्यो ने भी लिया है, शेष राज्यो को भी ले लेना चाहिए।

यो कुछ अग्रेजी शब्दों के सबध में ऐसा भी है कि केन्द्र द्वारा स्वीकृत शब्द, कठिन हैं या नहीं चलने योग्य है या बहुत ठीक नही हैं या उनकी तुलना मे कई राज्यों द्वारा प्रयुक्त शब्द सरल, तथा चलने योग्य हैं, अत. ऐसे शब्दो को केन्द्र को अपना लेना तथा अपने शब्द छोड देना एकरूपता, सरलता, बोधगम्यता तथा प्रचलन की दृष्टि से अच्छा रहेगा। उदाहरण के लिए—

| | केन्द्र द्वारा स्वीकृत | अधिकांश राज्यों द्वारा प्रयुक्त |
|---|---|---|
| Abnormal | अपसामान्य | असामान्य |
| Compaign | विशेष-प्रचार | अभियान |
| Cheque, bearer | धनीजोग चेक | वाहक/देय चेक |
| Cheque,Crossed | शाहजोग चेक | नामदेय चेक |
| ‘ | आस्थगित करना | स्थगित करना |
| Escort | अनुरक्षक | मार्गरक्षी/रक्षण |
| Implied | विवक्षित | ध्वनित, अभिप्रेत |
| Nationality | राष्ट्रिकता | राष्ट्रीयता |
| Panel | नामिका | तालिका, पैनल |
| Procurement | आसादन, प्रापण | वसूली, प्राप्ति, अधिप्राप्ति |
| Promulgation | प्रख्यापन | ऐलान, प्रवर्तन |
| Redundant | अतिरिक्त | फालतू, निरर्थक |

मात्र सरलता तथा प्रचलन को ही आधार माना जाए तो कुछ मान्य शब्द न तो चल रहे हैं और न उनके चलने की सभावना है। उनके स्थान पर सरल शब्द अपनाए जाने चाहिए—

| | केन्द्र द्वारा स्वीकृत | जिन्हें अपनाना चाहिए |
|---|---|---|
| Arbitration | माध्यस्थ्य, विवाचन | पचफैसला, पचनिर्णय |
| Call money | अविलम्ब राशि | माँग धन/राशि |
| Caretaker | रखवाल, अवधायक | केयर टेकर |
| Caution money | अवधान द्रव्य | काशन मनी |
| Good will | सुनाम, सदिच्छा | साख |
| Out station Allowance | बहि स्थान भत्ता | बाहर रहने का भत्ता |

ऐसे ही Announcement के लिए 'घोषणा' तथा 'ऐलान' बहुप्रयुक्त हैं अतएव इन्हे ही चलाना चाहिए। केन्द्र द्वारा स्वीकृत 'आख्यापन' तथा कुछ राज्यो द्वारा अपनाया गया 'अभिज्ञापन' छोड देने चाहिए। ऐसा नही है कि केन्द्र का इस ओर ध्यान नही गया। अगर पुरानी सूची को देखा जाए तो साफ पता लगता है कि Academic के लिए 'आधिविद्य' के स्थान पर 'शैक्षणिक', Acquire के लिए 'अवाप्त' के स्थान पर 'अर्जन करना', Compulsory के लिए 'विवश्यक' के स्थान पर 'अनिवार्य बाध्य' तथा Confidence के लिए 'विश्रम्भ' के स्थान पर 'विश्वास', 'भरोसा' अब अपनाये गये हैं, जिनसे स्पष्ट है कि सरलता तथा प्रचलन की दृष्टि से समय-समय पर परिवर्तन किए जाते रहे हैं। इसी प्रकार Contribution के लिए 'अशदान', 'योगदान', 'अभिदान' के साथ लोकप्रचलित शब्द 'चन्दा' भी होना चाहिए।

वस्तुत: सरल शब्द स्वत चल पड़ते हैं। Promissory note के लिए लोकप्रचलित 'रुक्का' चलेगा या 'प्रोनोट', 'वचन-पत्र' तो अभी तक नहीं चल सका है। Promulgation के लिए 'प्रवर्तन' या 'ऐलान' ही चल सकेगा, 'प्राख्यापन' की संभावना कम है। प्रेस के सदर्भ में 'प्रूफ' ही मान्य है और वही प्रचलन मे है, चाहे बिहार का 'प्रामुद्र' या मध्य प्रदेश द्वारा स्वीकृत 'प्रामुद्रण' कोशों में मले हो। 'रिट' के लिए केन्द्र से स्वीकृत अंग्रेजी शब्द 'रिट' ही अधिक प्रचलन मे है, कोई हिंदी रूप प्रचलन मे नही आ सका, चाहे यह 'प्रादेश' हो अथवा 'प्रशिष्टि'।

यह भी ध्यान देने योग्य है कि यदि कुछ नए शब्द चल रहे हैं या अपना लिए गए हैं तो उनके साथ कुछ ऐसे शब्द भी जोडे जा सकते हैं जो सरल तथा लोक प्रचलित हो। इससे हमारी प्रशासनिक शब्दावली अपेक्षाकृत अधिक लोकप्रिय हो सकेगी। उदाहरणार्थ—

| | केन्द्र द्वारा मान्य शब्द | अन्य जोड़े जाने योग्य शब्द |
|---|---|---|
| Appraiser | मूल्य-निरूपक | मूल्यनिर्धारक, आकनेवाला, कूतनेवाला |
| Association | संघ, समाज, सगम | सस्था, सभा, मडली |
| Book-value | अंकित मूल्य | बही-मूल्य, पुस्तक/किताबी मूल्य |
| Caution | सावधानी | चेतावनी |
| Compel | विवश करना | मजबूर करना, बाध्य करना |
| Discharge (debt) | उन्मोचन | ऋणमोचन, भारमुक्त |
| Displeasure | अप्रसाद | अप्रसन्नता, नाराजगी, कोप |
| Effective | प्रभावी | कारगर, सफल |
| Equipment | उपस्कर | उपकरण |
| Interval | अतरावधि, अतराल | बीच का फासला, अन्तर |
| Interview | प्रत्यक्ष भेंट, साक्षात्कार | मुलाकात |
| Irregular | अनियमित | बेकायदा, बेतरतीब |
| Joint | सयुक्त | सह-, सम्मिलित |
| Labour | श्रमिक वर्ग | मजदूर, कामगार |
| Legitimate | धर्मज (दूसरे अर्थ मे) | औरस |
| Letter-box | पत्रपुस्ती | लेटरबक्स |
| Lien | पुनर्ग्रहणाधिकार | लियन |
| Machine-tool | उपयत्र | मशीनटूल |
| Negligence | उपेक्षा, प्रमाद, गफलत | लापरवाही |
| Neutral | तटस्थ | उदासीन |
| Patronage | सरक्षण | प्रश्रय |
| Rebate | घटौती, छूट | बट्टा |
| Script writer | वस्तुलेखक | लिपिकार |
| Seizure | अभिग्रहण | कब्जा, जाम होना |
| Set-aside | अपास्त करना | रद्द/खारिज करना |
| Specific | विनिर्दिष्ट | विशेष, विशिष्ट |
| Stricture | अवक्षेप | निन्दा, टीका, आलोचना, कटाक्ष |
| Subsistence | निर्वाह, वर्तिता | गुजारा |
| Surplus | अधिशेष | बचत, बेशी |
| Surrender | अभ्यर्पण | समर्पण, आत्मसमर्पण |

केन्द्र तथा सभी हिन्दी भाषा-भाषी राज्यों मे एक अथवा एक से अधिक भिन्न अर्थों मे समान रूप से मिलते-जुलते / समान शब्दो का प्रचलन प्राय है पर कही-कही यह भी देखा गया है कि किसी एक अथवा एकाधिक राज्यो ने कुछ अतिरिक्त अर्थच्छटाएँ व्यक्त करने के लिए कुछ नये शब्दों का प्रयोग भी किया है। ऐसी स्थिति मे यदि भिन्न भाव व्यक्त करने के लिए इन अतिरिक्त शब्दो को आवश्यक समझा जाए, तो केन्द्र तथा शेष राज्य भी उन्हे अपना लें। इस प्रकार के कुछ उदाहरण यहां द्रष्टव्य है —

| | | अतिरिक्त भाव में |
|---|---|---|
| Abridge | 1. वचित करना | 2 प्रतिह्रासन करना |
| Abrogate | 1. तोडना | 2. रद्द करना |
| Absolve | 1. दोषमुक्त करना | |

| | | |
|---|---|---|
| Abuse | 1. अपशब्द | |
| Accord | 1. सहमति, एकमत्य | |
| Accretion | 1. भूमिवृद्धि, क्षेत्रवृद्धि | |
| Accuracy | 1. शुद्धता | |
| Administer | 1. प्रबंध/व्यवस्था करना | |
| Admonition | 1 फटकार, चेतावनी | |
| Affirm | 1 निश्चयपूर्वक कहना | |
| Aggregate | 1 समूह, समुदाय | |
| Agree | 1 मेल खाना (लेखा) | |
| Agreement | 1. मेल | |
| Alleged | 1 आरोपित, आक्षिप्त | |
| Allotment | 1. प्रदेशन, प्रदिष्टि, नियतन वितरण, विभाजन | |
| Annexure | 1 उपगृह, उपभवन | 2. संलग्न, परिशिष्ट |
| Appendage | 1. उपांग | |
| Appreciation | 1. अधिमूल्यन(केन्द्र—वृद्धि) | 2. विवेचन, रसग्रहण, रसास्वाद |
| Assume | 1 मान लेना | |
| Attached | 1 कुर्क किया हुआ | |
| Award | 1. पुरस्कार, पुरस्कृत | 2 देना, प्रदान करना |
| Block | 1 गुट | 2. रोक देना |
| Breach | 1 टूट, दरार, तोड़, टूटफूट | 2. संधि-भंग/भेद |
| Brief | 1. वाद-सारांश | |
| Capacity | 1. हैसियत/पद | |
| Circulation | 1 चालू, चलन, परिवहन | |
| Column | 1. कालम | |
| Commission | 1. कृत, करना, किया जाना | 2. कार्यादेश, समाज्ञप्ति |
| Communication | 1. संपर्क | |
| Concern | 1 चिन्ता, व्यग्रता | |
| Conciliation | 1. संराधन | |
| Confirmation | 1. स्थायीकरण | |
| Consistent | 1. अविचल, दृढ़ | |
| Correspondence | 1. अनुरूपता | |
| Cover | 1. हानिरक्षा, रक्षाराशि | |
| Defence | 1. प्रतिवाद, प्रतिपक्ष, बचाव, सफ़ाई | |
| Define | 1 सीमांकित करना | |
| Dissolution | 1. विच्छेद, प्रविलयन | |
| Establishment | 1. कर्मचारी-वर्ग | |
| Execute | 1. पालन करना, कार्यान्वित करना | 2. फाँसी/प्राणदंड देना |
| Exercise | 1. अभ्यास करना | |
| Findings | 1. अधिगम | |
| Head | 1 अध्यक्ष | |
| Incumbent | 1 आधर्षी | 2. लाज़िमी |
| Installation | 1. अभिषेक | |
| Intent | 1. कृत संकल्प | |
| Interpretation | 1. भाषान्तरण | |
| Labour | 1. प्रसव, प्रसव-वेदना | |
| Landmark | 1. उल्लेखनीय घटना/वस्तु | |
| Lapse | 1. चूक | |
| Liability | 1. ऋण/देनदारी | |
| Maintenance | 1. व्यवस्था, रखरखाव | |
| Manipulation | 1. कुशल प्रयोग | |
| Motion | 1. गति | |
| Movement | 1. आंदोलन | |
| Mutation | 1 फेरफार, उत्परिवर्तन | |
| Narrator | 1. सूत्रधार | |

| | | |
|---|---|---|
| Negative | 1. अभावात्मक, ऋणात्मक | 2. लब्धप्रतिष्ठ, विश्रुत, प्रख्यात |
| Noted | 1. लिखित, अंकित | |
| Null & Void | 1. प्रभावशून्य, निष्प्रभाव | 2. निवेदन, पेश करना |
| Offer | 1 प्रस्तुति | |
| Outstanding | 1. बकाया, शेष | |
| Posting | 1. प्रविष्टि, प्रेषण | 2. अभ्यास |
| Practice | 1. व्यवहार, प्रयोग-रूढि | |
| Proviso | 1. प्रतिबंध | |
| Reduce | 1. अवनत करना | 2. प्रत्यावर्तन |
| Restoration | 1. पुनर्नवीकरण | |
| Scarcity | 1. दुष्काल, अकाल, दुर्भिक्ष | |
| Scope | 1. गुंजाइश | |
| Security | 1. ऋणपत्र | |
| Source | 1 साधन | |
| Statutory | 1. परिनियम | |
| Stricture | 1. संकोच, संकोचनन | |
| System | 1. व्यवस्था, क्रम | |
| Technical | 1. पारिभाषिक | |
| Technique | 1. क्रियाविधि | 2. व्यवहार, सन्व्यवहार |
| Transaction | 1. लेनदेन | |

प्रशासनिक शब्दावली में कुछ शब्द अर्धपारिभाषिक भी होते हैं जो सामान्यतः भी प्रयुक्त होते हैं, अतः कुछ अन्य पर्याय भी यदि जुड़ जाएँ तो बुरा नहीं होगा, उदाहरण Ability के लिए प्रायः केन्द्र तथा सभी राज्यों में वह प्रचलित शब्द 'योग्यता' ही अपनाया गया है। शब्द सरल तथा प्रचलन में है; पर इसके साथ ही 'कार्यक्षमता'; 'क्षमता', 'सामर्थ्य', 'निपुणता', 'प्रवीणता' भी अपनाये जा सकते हैं। जहाँ मुक्त प्रयोग संभव है उसका स्पष्ट निर्देश दिया जाए अन्यथा भिन्न-भिन्न अर्थच्छाओं के लिए अलग-अलग शब्दों को सुनिश्चित कर दिया जाए। इस प्रकार के बहुत से शब्दों को लिया जा सकता है। उदाहरणार्थ—

| | केन्द्र द्वारा स्वीकृत | अन्य उपयुक्त शब्द |
|---|---|---|
| Absurd | अर्थहीन तथा बेतुका | निरर्थक, युक्तिहीन, असंगत अयुक्त, अपार्थक, वाहियात |
| Access | प्रवेश तथा पहुँच | अभिगमन, साधन, अभिवृद्धि, उपाय, स्थान, अपागमन |
| Active | सक्रिय तथा क्रियाशील | कर्मनिष्ठ, कर्मरत, चपल, चचल, फुर्तीला, कर्मठ, कार्यशील, क्रियात्मक |
| Aggrieved | व्यथित, आर्त्त तथा असंतुष्ट | परिवेदित, दुःखी, नाराज, पीडित, सन्तप्त, खिन्न |
| Ambiguous | संदिग्धार्थी | द्वयर्थक, संदिग्ध, द्वयर्थी, अनेकार्थी, अस्पष्ट |
| Argument | तर्क | युक्ति, बहस, दलील |
| Benefit | हित, फायदा, सुविधा | लाभ |
| Contemplated | अवेक्षित | संकल्पित, अनुध्यात, अपेक्षित, आयोजित, विचाराधीन, चिन्तित, परिकल्पित |
| Contraband | निषिद्ध | विनिषिद्ध, प्रतिषिद्ध, विधि-निषिद्ध |
| Criterion | मानदण्ड, कसौटी | मापदण्ड, निकष, परख, स्तर |
| Deduction | कटौती, घटाना | अनुमान, निगमन, व्यवकलन आनुमानिक, परिणाम, निष्कर्ष |
| Defunct | निष्क्रिय | निष्प्रभाव, निश्चेष्ट, समाप्त, मृत, निर्जीव, कार्यविरत, निकम्मा |
| Identify | पहचान | अभिन्नता, तद्रूपता, अनन्यता, एकात्मता, समानत्व, तादात्म्य, अभिज्ञान, स्वरूप |

| | | |
|---|---|---|
| Inferior | निम्न, अवर, छोटा | घटिया, हलका, निचला, निम्नस्थ, निम्नश्रेणी का निम्नकोटि का अधोवर्ती, अवकृष्ट |
| Invalid | अशक्त | असमर्थ, रोगदुर्बल, दुर्बल, अपांग |
| Option | विकल्प | इच्छा, पसन्द, वरणाधिकार |
| Performance | निष्पादन, पालन | संपादन, प्रदर्शन, अनुष्ठान, काम, कृति |
| Primary | प्राथमिक | मुख्य, प्रधान, प्रारंभिक, पूर्ववर्ती |
| Resolution | संकल्प | निश्चय, प्रस्ताव, वियोजन |
| Serious | गंभीर | भारी, सख्त, घोर, चिंताजनक, गहन |

ऊपर एक ही अंग्रेज़ी शब्द के लिए विभिन्न राज्यों द्वारा कई हिंदी शब्दों के स्वीकृत होने से उत्पन्न अनेकरूपता की चर्चा की गई। दो अन्य प्रकार की अनेकरूपताओं की ओर भी हमारा ध्यान विभिन्न राज्यों के शब्दों को देखने से गया। इनमें एक तो है वर्तनी की अनेकरूपता। जैसे Stamp के लिए किसी राज्य ने 'मुहर' को स्वीकार किया है तो किसी ने 'मोहर' को। इसी प्रकार Attache के लिए केन्द्र ने 'अताशे' रखा है तो बिहार ने 'अटैशे'। एक दूसरे प्रकार की अनेकरूपता समस्त शब्दों में मिलती है। किसी राज्य ने उन्हें मिलाकर लिखा है तो किसी ने योजक चिह्न से जोड़कर तो किसी ने अलग-अलग दो शब्द रूप में। उदाहरण के लिए देखभाल, देख-भाल, देख भाल। इस दृष्टि से एक राज्य की भी पूरी शब्दावली में एकरूपता नहीं है। यदि इन दोनों दृष्टियों से भी एकरूपता लाई जा सके तो बहुत अच्छा हो।

प्रायः यह समझा जाता है कि बड़े-बड़े तथा अपेक्षाकृत अल्पप्रयुक्त शब्द ही हमारे सामने विभिन्न प्रकार की समस्याएँ उत्पन्न करते हैं किंतु वास्तविकता यह है कि छोटे-छोटे और बहुप्रयुक्त शब्द भी इस दृष्टि से पीछे नहीं हैं। उदाहरण के लिए Slip शब्द लें। इसके लिए केन्द्र ने 'पर्ची' दिया है तो उत्तर प्रदेश तथा बिहार ने पाँच-पाँच शब्द दिए हैं और मध्य प्रदेश ने नौ। Set तथा Section जैसे अनेक अन्य शब्दों के विषय में भी प्रायः यही स्थिति है।

हिंदी की प्रशासनिक शब्दावली में काफी शब्द ऐसे भी आते हैं जो अंग्रेज़ी से ज्यों-त्यों ले लिए गए हैं तथा वे सभी लोग समझ लेते हैं। जैसे बैंक, बोनस, बुलेटिन, कलेंडर, चालान (यह मूलतः हिंदी शब्द है जिसे अंग्रेज़ी ने लिया और फिर नए अर्थ में अंग्रेज़ी से हिंदी ने लिया है) चार्ट, सर्किट हाउस आदि। ऐसे शब्दों को विस्तारभय से इस कोश में नहीं लिया गया है। इसी प्रकार मूल शब्द तो लिए गए हैं, किंतु विस्तारभय से उनसे बनने वाले बहुत से समस्त शब्दों को छोड़ दिया गया है। पदनामों को भी प्रायः नहीं लिया गया है, क्योंकि उनमें एक सीमा तक एकरूपता है, अतः बोधगम्यता की दृष्टि से कोई समस्या नहीं है।

हमारे इस कोश में एक ही अंग्रेज़ी शब्द के लिए हिंदी प्रतिशब्दों में कुछ के बीच में/या, का प्रयोग है। ऐसे शब्द पर्याय या लगभग पर्याय हैं। जहाँ अर्थ में अंतर है उन्हें अलग-अलग अंकों (जैसे 1,2,3 आदि) से अलगाया गया है। यदि किसी विशिष्ट अर्थ में किसी राज्य ने कोई शब्द नहीं दिया है तो उसे खाली छोड़ दिया गया है। अर्थ की दृष्टि से अलगाने में कहीं-कहीं, का भी प्रयोग है।

कुछ संक्षेपों का भी इस कोश में प्रयोग हुआ है जैसे हरि० = हरियाणा, वि० या विशे० = विशेषण, क्रि० = क्रिया तथा सं० = संज्ञा, आदि।

प्रूफ देखने में काफी सावधानी बरतने के बावजूद कई स्थानों पर गलतियाँ रह गई हैं जिनके लिए हम क्षमाप्रार्थी हैं।

आशा है इस कोश को बनाने में जो उद्देश्य हमारे सामने थे, उनकी दृष्टि से यह कोश उपयोगी सिद्ध होगा।

—संपादकद्वय

# A

| | केन्द्र सरकार | राजस्थान | उत्तर प्रदेश | बिहार | मध्य प्रदेश | हरियाणा/अन्य |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
| Abandonment | 1. परित्याग | 1. परित्याग | 1. परित्याग, परित्यजन<br>2. सम्प्रदान | 1. परित्याग | 1. परित्याग, परित्यजन | 1. परित्याग (हरि०) |
| Abate | 1. उपशमन करना, उपशमन होना<br>2. कमी होना | 1. उपशमन करना, उपशमन होना<br>2. कमी होना, घट जाना, कम करना, घटाना<br>3. समाप्त करना (विधि) | 1. शमन करना, शान्त करना<br>2. कम होना, घट जाना, कम करना, घटाना<br>3. समाप्त करना | 1. उपशमित होना/करना (अधिकार)<br>2. कम होना (ताप) | 1. उपशमन करना/होना<br>2. कम होना, कम करना, न्यून होना, करना<br>3. समाप्त होना/करना<br>4. उतरना | |
| Abbreviation | 1. सक्षेप, सक्षेपण | 1. सक्षेप, सक्षेपण | 1. संक्षेप<br>2. अल्पाक्षर, (पूरे शब्द के स्थान पर उसके कुछ अक्षर जैसे, Chief Minister के लिए C. M.) सकेताक्षर | — —<br>अल्पाक्षर, अल्पन<br>सकेताक्षर | 1. संक्षेप | 1. सक्षेप, सक्षेपण (हरि०) |

| | | |
|---|---|---|
| Inferior | निम्न, अवर, छोटा | घटिया, हलका, मिचला, निम्नस्थ, निम्नश्रेणी का निम्नकोटि का अधोवर्ती, अवकृष्ट |
| Invalid | अशक्त | असमर्थ, रोगदुर्बल, दुर्बल, अपाग |
| Option | विकल्प | इच्छा, पसन्द, वरणाधिकार |
| Performance | निष्पादन, पालन | संपादन, प्रदर्शन, अनुष्ठान, काम, कृति |
| Primary | प्राथमिक | मुख्य, प्रधान, प्रारंभिक, पूर्ववर्ती |
| Resolution | संकल्प | निश्चय, प्रस्ताव, वियोजन |
| Serious | गंभीर | भारी, सख्त, घोर, चिंताजनक, गहन |

ऊपर एक ही अंग्रेजी शब्द के लिए विभिन्न राज्यों द्वारा कई हिंदी शब्दों के स्वीकृत होने से उत्पन्न अनेकरूपता की चर्चा की गई। दो अन्य प्रकार की अनेकरूपताओं की ओर भी हमारा ध्यान विभिन्न राज्यों के शब्दों को देखने से गया। इनमें एक तो है वर्तनी की अनेकरूपता। जैसे Stamp के लिए किसी राज्य ने 'मुहर' को स्वीकार किया है तो किसी ने 'मोहर' को। इसी प्रकार Attache के लिए केन्द्र ने 'अताशे' रखा है तो बिहार ने 'अटैशे'। एक दूसरे प्रकार की अनेकरूपता समस्त शब्दों में मिलती है। किसी राज्य ने उन्हें मिलाकर लिखा है तो किसी ने योजक चिह्न से जोड़कर तो किसी ने अलग-अलग दो शब्द रूप में। उदाहरण के लिए देखभाल, देख-भाल, देख भाल। इस दृष्टि से एक राज्य की भी पूरी शब्दावली में एकरूपता नहीं है। यदि इन दोनों दृष्टियों से भी एकरूपता लाई जा सके तो बहुत अच्छा हो।



प्रायः यह समझा जाता है कि बड़े-बड़े तथा अपेक्षाकृत अल्पप्रयुक्त शब्द ही हमारे सामने विभिन्न प्रकार की समस्याएँ उत्पन्न करते हैं किंतु वास्तविकता यह है कि छोटे-छोटे और बहुप्रयुक्त शब्द भी इस दृष्टि से पीछे नहीं हैं। उदाहरण के लिए Slip शब्द लें। इसके लिए केन्द्र ने 'पर्ची' लिया है तो उत्तर प्रदेश तथा बिहार ने पांच-पांच शब्द दिए हैं और मध्य प्रदेश ने नौ। Set तथा Section जैसे अनेक अन्य शब्दों के विषय में भी प्रायः यही स्थिति है।

हिंदी की प्रशासनिक शब्दावली में काफी शब्द ऐसे भी आते हैं जो अंग्रेजी से ज्यों-त्यों ले लिए गए हैं तथा वे सभी लोग समझ लेते हैं। जैसे बैंक, बोनस, बुलेटिन, कलैंडर, चालान (यह मूलतः हिंदी शब्द है जिसे अंग्रेजी ने लिया और फिर नए अर्थ में अंग्रेजी से हिंदी ने लिया है) चार्ट, सर्किट हाउस आदि। ऐसे शब्दों को विस्तारभय से इस कोश में नहीं लिया गया है। इसी प्रकार मूल शब्द तो लिए गए हैं, किंतु विस्तारभय से उनसे बनने वाले बहुत से समस्त शब्दों को छोड़ दिया गया है। पदनामों को भी प्रायः नहीं लिया गया है, क्योंकि उनमें एक सीमा तक एकरूपता है, अतः बोधगम्यता की दृष्टि से कोई समस्या नहीं है।

हमारे इस कोश में एक ही अंग्रेजी शब्द के लिए हिंदी प्रतिशब्दों में कुछ के बीच में/या, का प्रयोग है। ऐसे शब्द पर्याय या लगभग पर्याय हैं। जहाँ अर्थ में अंतर है उन्हें अलग-अलग अंकों (जैसे 1,2,3 आदि) से अलगाया गया है। यदि किसी विशिष्ट अर्थ में किसी राज्य ने कोई शब्द नहीं दिया है तो उसे खाली छोड़ दिया गया है। अर्थ की दृष्टि से अलगाने में कहीं-कहीं; का भी प्रयोग है।

कुछ संक्षेपों का भी इस कोश में प्रयोग हुआ है जैसे हरि०=हरियाणा, वि० या विशे०=विशेषण, क्रि०=क्रिया तथा स०=सभा, आदि।

प्रूफ देखने में काफी सावधानी बरतने के बावजूद कई स्थानों पर गलतियाँ रह गई हैं जिनके लिए हम क्षमाप्रार्थी हैं।

आशा है इस कोश को बनाने में जो उद्देश्य हमारे सामने थे, उनकी दृष्टि से यह कोश उपयोगी सिद्ध होगा।

—संपादकद्वय

# A

| | केन्द्र सरकार | राजस्थान | उत्तर प्रदेश | बिहार | मध्य प्रदेश | हरियाणा/अन्य |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
| Abandonment | 1. परित्याग | 1. परित्याग | 1. परित्याग,<br>परित्यजन<br>2. सम्प्रदान | 1. परित्याग | 1. परित्याग,<br>परित्यजन | 1. परित्याग (हरि०) |
| Abate | 1. उपशमन करना,<br>उपशमन होना<br>2 कमी होना | 1. उपशमन करना,<br>उपशमन होना<br>2. कमी होना,<br>घट जाना,<br>कम करना,<br>घटाना<br>3. समाप्त करना<br>(विधि) | 1. शमन करना,<br>शान्त करना<br>2. कम होना,<br>घट जाना,<br>कम करना,<br>घटाना<br>3. समाप्त करना | 1. उपशमित होना/<br>करना(अधिकार)<br>2. कम होना (ताप) | 1. उपशमन करना/<br>होना<br>2. कम होना,<br>कम करना,<br>न्यून होना,<br>करना<br>3. समाप्त होना/<br>करना<br>4. उतरना | |
| Abbreviation | 1. संक्षेप,<br>संक्षेपण | 1. संक्षेप,<br>संक्षेपण | 1. संक्षेप<br>2. अल्पाक्षर,<br>(पूरे शब्द के स्थान<br>पर उसके कुछ<br>अक्षर जैसे,<br>Chief Minister<br>के लिए<br>C. M.)<br>संकेताक्षर | — —<br>अल्पाक्षर,<br>अल्पन<br>संकेताक्षर | 1. संक्षेप | 1. संक्षेप,<br>संक्षेपण<br>(हरि०) |

| | 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| Ability | 1 योग्यता | 1. योग्यता | 1. योग्यता | 1. योग्यता | 1. योग्यता 2. कार्यक्षमता, क्षमता 3. सामर्थ्य 4. निपुणता 5. प्रवीणता | | 1. योग्यता (हरि०) |
| Ab Initio | 1. आदित, आरम्भ से, शुरू से | 1 आदित:, आरम्भ से, शुरू से | 1. आरम्भत, आरम्भ से | 1 आदित, आरम्भ से, शुरू से | 1. आरम्भत, आरम्भ से आदि-नियमत | | 1. आदित:, आरम्भ से, शुरू से (हरि०) |
| Abnormal | 1 असामान्य | 1. अपसामान्य | 1. असामान्य | 1. असामान्य, 2. अप्राकृत | 1. असामान्य, असाधारण 2. अस्वाभाविक 3. नियम बाह्य | | 1. असामान्य (हरि०) |
| Abolition | 1. उन्मूलन, उत्सादन, अंत | 1. उन्मूलन, उत्सादन, अंत, 2. समाप्ति | 1. उन्मूलन, उत्सादन, अंत, 2. तोड़ देना, समाप्त करना | 1. उन्मूलन, उत्सादन, अंत 2. समाप्ति, तोड़ना | 1. उत्सादन, अंत 2. समाप्ति, अन्त करण 3. दण्ड-परिहार | | 1. उन्मूलन, उत्सादन, अंत (हरि०) |
| Aboriginal | 1. आदिवासी | 1. आदिवासी | 1. आदिवासी | 1. आदिवासी | 1. आदिवासी | | 1. आदिवासी (हरि०) |
| Above par | 1. अधिमूल्य, औसत से ऊंचा | 1. औसत से ऊंचा, अधिमूल्य पर | 1. अधिमूल्य पर, औसत से ऊंचा | 1. अधिमूल्य पर, औसत से ऊंचा, | 1. अधिमूल्य पर, | | 1. अधिमूल्य पर, औसत से ऊंचा (हरि०) |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | 2 नफे से | 2 प्रत्यक्ष मूल्य से ऊपर | |
| Abridge | 1. संक्षेप करना<br>2. न्यून करना | संक्षेप करना | 1. संक्षेप करना<br>2. कम करना | 1. संक्षिप्त करना<br>2 न्यून करना | 1. संक्षेप करना, संक्षिप्त करना<br>2 कम करना, न्यून करना<br>3. वंचित करना<br>4. प्रतिह्रासन करना | 1. संक्षेप करना (हरि०) |
| Abrogate | 1. निराकरण करना | 1 निराकरण करना, निराहृत करना | 1. निराहृत करना | 1 निराकरण करना, | 1. निराकरण करना निराकृत करना<br>2. तोड़ना<br>3. रद्द करना | 1. निराकरण करना (हरि०) |
| Absence | 1. अनुपस्थिति, गैरहाजिरी | 1. अनुपस्थिति, गैरहाजिरी | 1. अनुपस्थिति, मोपास्थाना | 1. अनुपस्थायी, अनुपस्थिति | 1 अनुपस्थायी | 1. अनुपस्थित, गैरहाजिर (हरि०) |
| Absente Statement | 1. अनुपस्थिति-विवरण | 1. अनुपस्थिति-विवरण | 1. अनुपस्थिति-विवरण,<br>2. नौपास्था-विवरण | 1. अनुपस्थिति-विवरण<br>2. अनुपस्थायी-विवरण | 2. अनुपस्थायी-विवरण | 1. अनुपस्थिति-विवरण (हरि०) |
| Absolute | | | 1. निरपेक्ष<br>2. पूर्ण<br>3. परम<br>4. ऐकान्तिक, अनन्य, अबोध | 1. निरपेक्ष<br>2. सम्पूर्ण, पूर्ण<br>3. चरम, परम<br>4. आत्यन्तिक, अबाधित, पक्का | 1. निरपेक्ष<br>2. पूर्ण, पूर्ण एकाकी<br>3. परम<br>4. निरंकुश, अबाधित, दृढ़ | 1. स्पष्ट<br>2. पूर्ण<br>3. अंतिम<br>4. आत्यंतिक |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| Absolve | 1. विमुक्त करना | 1. विमुक्त करना | 1. विमुक्त करना, मुक्त करना<br>2. दोषमुक्त करना | 1. निमुक्त करना | 1. निर्मुक्त करना<br>2. दोषमुक्त करना | 1. विमुक्त करना (हरि०) |
| Absorb | 1. अवशोषण करना<br>2 समाहृत करना | 1. अवशोषण करना<br>2. समाहृत करना | 2 समाविष्ट करना, सविलीन करना | 1. अवशोषण करना<br>2. अन्तर्लीन करना | 1. चूसना, सोखना<br>2. समाविष्ट करना, सविलीन करना, अन्तर्लीन करना, खपाना, समाना<br>3. निमग्न करना | 1. अवशोषण करना<br>2. समाहृत करना (हरि०)<br>3. आमेलित करना (विधि) |
| Abstract | 1. सार<br>2. सक्षिप्ति (विधि) | 1. सार | 1. सार<br>2. सार-पत्र | 1. सार, सारांश<br>2 सार तैयार करना<br>3. (चोरी से) निकालना | 1. सक्षेप, सक्षिप्त, सक्षेप करना, सक्षिप्त करना<br>2. घटाना, निकालना<br>3. शुद्ध<br>4. अमूर्त | 1. सार (हरि०) |
| Abstract book | 1. सार-पुस्तिका | 1. सार-पुस्तिका | 1. सार-पुस्तिका | 1. सार-पुस्तक, पुस्तिका | 1. सक्षिप्त-पुस्तक | 1. सार-पुस्तिका (हरि०) |
| Absurd | 1. अर्थहीन, बेतुका | 1. अर्थहीन, बेतुका | 1. अर्थहीन, बेतुका, निरर्थक<br>2. युक्तिहीन,<br>3. असगत | 1. अर्थहीन, बेतुका, वाहियात<br>2. अपार्थक<br>3. अयुक्त | 1. बेतुका<br>3. अयुक्त, असगत | 1. अर्थहीन, बेतुका (हरि०) |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| Absurdity | 1. अर्थहीनता, बेतुकापन | 1. अर्थहीनता, बेतुकापन | 1. अर्थहीनता, बेतुकापन | 1. अर्थहीनता, बेतुकापन | 1. अर्थहीनता, बेतुकापन | 1. अर्थहीनता, बेतुकापन (हरि०) |
| Abuse | 1. दुरुपयोग | 1. दुरुपयोग | 1. दुरुपयोग<br>2. अपशब्द | 1. दुरुपयोग<br>2. अपशब्द | 1. दुरुपयोग<br>2. अपशब्द, गाली, दुर्वचन | 1. दुरुपयोग (हरि०) |
| Academic | 1 शैक्षणिक, शिक्षा सम्बन्धी | 1 शैक्षणिक, | 1. शैक्षिक, शिक्षा शैक्षणिक<br>2. ज्ञान सम्बन्धी, विद्या सम्बन्धी<br>3. आधिविद्य | 1. शिक्षा सम्बन्धी<br>2. आधिविद्य, शास्त्रीय | 1. शैक्षणिक<br>2. विद्या सम्बन्धी, विद्याविषयक<br>3. आधिविद्य, शास्त्रीय | 1. शैक्षणिक<br>2. विद्या सम्बन्धी<br>3. आधिविद्या (हरि०) |
| Academic council | 1. विद्या-परिषद् | 1. विद्या-परिषद् | 1. विद्या-परिषद्, शिक्षा-परिषद् | 1. विद्यापरिषद् विद्वत्-परिषद् | 1. विद्यापरिषद् अधिविद्य-परिषद् | 1. विद्या-परिषद् |
| Academic-qualification | 1. शैक्षणिक-अर्हता, शैक्षणिक-योग्यता | 1. शैक्षणिक-अर्हता, शैक्षणिक-योग्यता | 1. शैक्षणिक योग्यता शैक्षणिक-योग्यता | 1. शैक्षिक-योग्यता | 1. विद्यार्हता | 1. शैक्षणिक-योग्यता, शैक्षिक-योग्यता |
| Academic year | 1. शैक्षणिक वर्ष | शैक्षणिक वर्ष | 1. शिक्षा वर्ष | 1. शैक्षणिक वर्ष, शिक्षावर्ष | 1. शैक्षणिक वर्ष, अधिविद्य वर्ष | 1. शैक्षणिक-वर्ष |
| Academy | 1. अकादमी | 1. अकादमी | 1. अकादमी, ज्ञानपीठ, ज्ञानपरिषद् | 1. अकादमी | 1. अकादमी, विद्यापीठ-विद्यासंस्थान | 1. अकादमी (हरि०) |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| Accede | 1. मान लेना | 1. मान लेना | 1. मान लेना, स्वीकार करना | 1. मान लेना | 1. मानना, स्वीकार करना, जुड़ जाना, जुड़ना | 1. मान लेना |
| | 2. अधिमिलन (क्रि०), शामिल होना, सम्मिलित होना (स०) | 2. अधिमिलन, शामिल होना, सम्मिलित होना | 2. अधिमिलन, शामिल होना सम्मिलित होना | 2. अधिमिलन, शामिल होना, सम्मिलित होना | 2. प्रविष्ट होना, सम्मिलित होना, शामिल होना | 2. अधिमिलन, शामिल होना, सम्मिलित होना (हरि०) |
| Acceding to | — | — | — | — | — | 1. अंगीकार करना (विधि०) |
| Accept | 1 स्वीकार करना, मानना | 1. स्वीकार करना, मानना | 1. स्वीकार करना, मानना, सकारना | 1. स्वीकार करना, मानना<br>2 प्रतिगृहीत करना, ग्रहण करना (उपहार आदि) | 1. स्वीकार करना, मानना<br>2. सकारना, लेना | 1. स्वीकार करना (हरि०) |
| Acceptability | 1. स्वीकार्यता | 1. स्वीकार्यता | 1. स्वीकार्यता | 1. स्वीकार्यता | 1. स्वीकार्यता | 1. स्वीकार्यता (हरि०) |
| Acceptance | 1. स्वीकार, स्वीकृति<br>2. प्रतिग्रहण | 1. स्वीकृति | 1. स्वीकार, स्वीकृति<br>2 सकार, सकारी, सकराई | 1 स्वीकार<br>2. सकारना (वाणिज्य में) | 1. स्वीकृति, ग्रहण, मंजूरी | 1. स्वीकृति (हरि०) |
| Acceptance of office | 1. पद की स्वीकृति | 1. पद की स्वीकृति, | 1. पद की स्वीकृति | 1. पद की स्वीकृति | 1. पद-स्वीकृति | 1. पद की स्वीकृति (हरि०) |
| Acceptance of tender | 1. निविदा की स्वीकृति, | 1. निविदा की स्वीकृति, | निविदा की स्वीकृति, | 1. निविदा की स्वीकृति | 1. निविदा की स्वीकृति, | 1. निविदा की स्वीकृति(हरि०) |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | टेंडर की स्वीकृति | टेंडर की स्वीकृति | टेंडर की स्वीकृति | टेंडर की स्वीकृति | टेंडर की स्वीकृति | |
| Access | 1. प्रवेश,<br>पहुंच | 1. प्रवेश,<br>पहुंच | 1. प्रवेश,<br>पहुंच | 1. प्रवेश,<br>पहुंच<br>2. अभिगमन | 1 प्रवेश,<br>पहुंच<br>2. अभिगमन, साधन<br>3. अभिवृद्धि<br>4. उपाय<br>5. स्थान, मार्ग<br>6. उपागमन | 1. प्रवेश,<br>पहुंच<br>(हरि०) |
| Accessible | | | 1. अभिगम्य,<br>पहुंचने योग्य | 1. अभिगम्य,<br>पहुंचने के भीतर | 1. अभिगम्य, सुगम,<br>सुगमदर्शन,<br>पहुंच के भीतर<br>2. प्रवेश्य<br>3. प्राप्य, सुलभ | 1. पहुंच में/सुगम<br>(विधि) |
| Accession | 1. राज्यारोहण<br>2. पदारोहण<br>3. अधिमिलन | 1. राज्यारोहण<br>2. पदारोहण<br>3. अधिमिलन | 1. राज्यारोहण<br>2. पदारोहण<br>3. अधिमिलन,<br>सम्मिलन,<br>सम्मिलित<br>होना | 1. राज्यारोहण<br>2. आरोहण<br>3. अधिमिलन<br>4. अनुवृद्धि | 1. आरोहण<br>2. सहमिलन<br>3. अभिगमन<br>4 अभिवृद्धि,<br>अभिवर्धनी<br>5. प्रवेश | 1. राज्यारोहण<br>2. अधिमिलन<br>(हरि०) |
| Accessory | 1. उपसाधक<br>(वि०),<br>उपसाधक (स०)<br>2. अतिरिक्त,<br>सहायक | 1. उपसाधन,<br>उपसाधक<br>2. अतिरिक्त,<br>सहायक | 1. उपसाधन,<br>उपसाधक | 1. उपसाधन<br>2. सहायक<br>3. अनुषंगी<br>(अपराध में)<br>4. उपांग(मन्त्र का)<br>5. अतिरिक्त | 1 अपराध,<br>सहायक(विधि) | 1. उपसाधक,<br>उपसाधन<br>2. अतिरिक्त,<br>सहायक<br>(हरि०) |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| Accord | 1. अनुकूलता (स०)<br>2. प्रदान करना, देना (क्रि०)<br>3. मेल खाना, अनुकूल होना (क्रि०) | 1. अनुकूलता,<br>2. प्रदान करना, देना<br>3. मेल खाना, अनुकूल होना | 1. अनुकूलता<br>2. प्रदान करना, देना<br>3. मेल खाना, अनुकूल होना<br>4. सहमति, एकमत्य, मेल | 1. स्वीकृति<br>2. देना, मेल खाना<br>3. सहमति<br>4. अभिसंविदा<br>5. सामंजस्य | 1. ऐक्य<br>2. समनुमति<br>3. संवाद<br>4. स्वेच्छा<br>5. अभिसंविदा | 1. सानुकूलता<br>2. प्रदान करना, देना<br>3. मेल खाना, अनुकूल होना (हरि०) |
| Account | 1. लेखा, खाता<br>2. हिसाब | 1. लेखा, खाता<br>2 हिसाब | 1. लेखा, खाता<br>2. विवरण | 1. लेखा, खाता<br>2. हिसाब<br>3. विवरण | 1. लेखा, खाता<br>2. हिसाब<br>3. विरण<br>4. गणना, गणक, कणकु, स्पष्टीकरण<br>5. वृत्तान्त, विवरण<br>6. महत्व, अर्थ | 1. लेखा, खाता<br>2. हिसाब (हरि०) |
| Account (Verb) | | | 1. लेखा देन, ब्योरा देन<br>2. कारण बताना<br>3. समाधान करना<br>4. उत्तरदायी होना | | 1. लेखा देना<br>2. कारण बताना, स्पष्टीकरण देना<br>3. लेखांकन करना<br>4. उत्तरदायी होना<br>5. आकलन करना, खाते में जमा करना | 1. लेखा देना<br>2. कारण बताना<br>3. कैफ़ियत देना<br>4 लेखा-जोखा देना |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| Account Joint | 1. संयुक्त लेखा, संयुक्त खाता | 1. संयुक्त लेखा संयुक्त खाता | 1. संयुक्त लेखा, संयुक्त खाता | 1. संयुक्त खाता | 1. संयुक्त-लेखा, संयुक्त-खाता, संयुक्त-हिसाब | 1. संयुक्त लेखा, संयुक्त खाता (हरि०) |
| Account book | 1. लेखा बही | 1 लेखा बही | 1. लेखा बही, लेखा पंजी | 1. लेखा बही | 1. लेखा पुस्तक, लेखा खाता | 1. लेखा बही (हरि०) |
| Account head | 1. लेखाशीर्ष | 1 लेखाशीर्ष | 1. लेखाशीर्ष | 1. लेखाशीर्ष, लेखा शीर्षक | 1. लेखाशीर्ष | 1. लेखाशीर्ष (हरि०) |
| Accounting unit | 1. लेखा एकक | 1 लेखा एकक | 1. लेखा एकक | 1. लेखा इकाई | 1 लेखा इकाई/ एकक | 1. लेखा एकक |
| Accoutrements | 1. साजसज्जा | — | 1. साज सज्जा (पुलिस) | 1. सजावट, साज-सामान | 1. साज-सज्जा, सैनिक पोशाक सैनिक वर्दी | — |
| Accreditation | 1. प्रत्यायन | 1. प्रत्यायन | 1. प्रत्यायन | 1. प्रत्यायन | —<br>1. अधिस्वीकृति, मान्यता | 1. प्रत्यायन |
| Accretion | 1. उपचय, जमा होना<br>2. अनुवृद्धि | 1. जमा होना, उपचय होना<br>2. —<br>3. प्रोद्भवन | 1. उपचय, जमा होना<br>2. वृद्धि (वन), अभिवृद्धि<br>3. प्रोद्भवन | 1. उपचय, जमा होना, इकट्ठा होना<br>1. अनुवृद्धि<br>3. भूमिवृद्धि<br>4. क्षेत्रवृद्धि | 1. अभिवृद्धि | 1. उपचय, जमा होना<br>2. अनुवृद्धि (हरि०) |
| Accrue | 1. जमा होना, उपचित होना] | 1. जमा होना, उपचित होना | — | — | 1. उपार्जित होना, उत्पन्न होना | 1. उपचित होना, जमा होना |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | 2. प्रोद्भूत होना | 2. प्रोद्भूत होना | — | — | 2. प्रोद्भूत होना | 2. प्रोद्भूत होना (हरि॰) |
| Accuracy | 1 यथार्थता | 1. यथार्थता,<br>2. शुद्धता | 1. यथार्थता,<br>2. परिशुद्धता | 1. यथार्थता, यथातथ्य<br>2. सटीकता | 1. यथार्थता<br>2. परिशुद्धता | 1. यथार्थता (हरि॰)<br>2. शुद्धता/ठीक होना/सही होना |
| Accurate | 1. यथार्थ | 1. यथार्थ | 1. यथार्थ<br>2. परिशुद्ध<br>3. ठीक-ठीक | 1. यथार्थ, सटीक, सही<br>2. परिशुद्ध<br>3. ठीक-ठीक | 1. यथार्थ, सही, ठीक, सम्यक्<br>2. परिशुद्ध | 1. यथार्थ (हरि॰) |
| *Accurately* | 1. यथार्थत, यथार्थ रूप से | 1. यथार्थत, यथार्थ रूप से | 1. यथार्थत, यथार्थ रूप से | 1. यथार्थत, ठीक-ठीक | 1. — ठीक-ठीक, परिशुद्धतया | 1. यथार्थत:, यथार्थ रूप से (हरि॰) |
| Accuse | 1. अभियोग लगाना | 1. अभियोग लगाना | 1. अभियोग, लगाना | 1. अभियोग लगाना, अभियुक्त | 1. अभियोग लगाना, दोषारोपण करना, दोष लगाना | 1. अभियोग लगाना (हरि॰) |
| Accusation | 1. अभियोग | 1. अभियोग | 1. अभियोग | 1. अभियोग, अभियोग लगाना | 1. अभियोग, अभियुक्ति, दोषारोप | 1. अभियोग (हरि॰) |
| Acknowledge (*fact etc.*) | 1. अभिस्वीकार करना, मानना, कबूल करना | 1. अभिस्वीकार करना, मानना, कबूल करना | 1. अभिस्वीकार करना, मानना, कबूल करना | 1. अभिस्वीकार करना, मानना, स्वीकार करना | 1. अभिस्वीकृत, स्वीकृत, प्राप्ति स्वीकृत | 1. अभिस्वीकार करना, मानना, कबूल करना (हरि॰) |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| Acknowledge (receipt of) | 1. प्राप्ति स्वीकार करना, प्राप्ति सूचना देना, पावती देना | 1. प्राप्ति स्वीकार करना, प्राप्ति सूचना देना, पावती देना | 1. प्राप्ति स्वीकार करना, प्राप्ति सूचना देना, पावती देना | 1. पावती देना | 1. पावती देना | 1. प्राप्ति स्वीकार करना, प्राप्ति सूचना देना, पावती देना (हरि०) |
| Acknowledgement | 1. पावती, प्राप्ति सूचना, | 1. पावती, प्राप्ति सूचना, | 1. पावती, प्राप्ति स्वीकृति, | 1. पावती, प्राप्ति स्वीकार, प्राप्ति-पत्र, | 1 पावती, रसीद, | 1. पावती, प्राप्ति, (हरि०) |
| | 2. अभिस्वीकृति | 2 अभिस्वीकृति | 2. स्वीकार, अभिस्वीकृति | 2. अभिस्वीकार | 2. स्वीकृति, अभिस्वीकृति | |
| Acknowledgement due | 1. रसीदी, पावती सहित | 1. रसीदी, पावती सहित | 1. रसीदी, पावती सहित, प्राप्ति सूच्य | 1. पावती सहित | 1. रसीदी, पावती, प्राप्य स्वीकृति | 1. रसीदी, पावती सहित, (हरि०) |
| Acquire | 1. अर्जन करना, | 1. अर्जन करना, अर्जित करना | 1. अर्जन करना, अर्जित करना | 1. अर्जित करना | 1 अर्जित करना, प्राप्त करना | 1. अर्जित करना (हरि०) |
| | | 2. अवाप्त करना | 2. अभ्याप्त करना (सामान्य अर्थ) | 2. आवाप्त करना | 2. आवाप्त करना, ले लेना, उपार्जित करना | |
| Acquisition | 1. अर्जन | 1. अर्जन | 1. अर्जन, | 1. अर्जन, (जमीन) | 1. अर्जन | 1. अर्जन (हरि०) |
| | | 2. अवाप्ति | 2. अभ्याप्ति | 2. सलब्धि (ज्ञान) | 2. अधिप्राप्ति, 3. अवाप्ति | |
| Act | 1. कार्य | 1. कार्य | 1. कार्य | 1. कार्य, क्रिया, कर्म | 1. कार्य, क्रिया, कृत्य, कर्म | 1. कार्य |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | 2. अधिनियम | 2. अधिनियम<br>3. कार्य करना (क्रि०) | 2. अधिनियम | 2. अधिनियम, एक्ट | 2. अधिनियम (पार्लियामेंट का), एक्ट | 2. अधिनियम (हरि०) |
| Act of misconduct | 1. अवचार, कदाचार | 1. अवचार, कदाचार | 1. अवचार, कदाचार | 1. कदाचार | 1. अवचार, दुराचार | 1. अवचार, कदाचार (हरि०) |
| Acting (as in acting Director) | 1. कार्यकारी | 1. कार्यकारी<br>2. कार्यवाहक | 1. कार्यकारी<br>2. कार्यवाहक<br>3. कार्य करते हुए | 1. कार्यकारी<br>2. कार्यापन्न, कार्य करना | 1. कार्यकारी<br>2. कार्यवाहक<br>3. स्थानापन्न | 1. कार्यकारी (हरि०) |
| Acting allowance | 1. कार्यकारी भत्ता | 1. कार्यकारी भत्ता | 1. कार्यकारी भत्ता, कार्यापन्न भत्ता | 1. कार्यकारी भत्ता, कार्यापन्न भत्ता | 1. कार्यकारी भत्ता | 1. कार्यकारी भत्ता (हरि०) |
| Action | 1. क्रिया<br>2. कार्यवाही/कारंवाई<br>3. कार्यकलाप | 1. क्रिया<br>2. कार्यवाही/कारंवाई | 1. क्रिया<br>2. कारंवाई/कार्यवाही<br>3. प्रभाव | 1. क्रिया<br>2. कारंवाई<br>3. प्रभाव<br>4. वाद | 1. क्रिया, कार्य, कर्म<br>2. कार्यवाही, अनुयोजन<br>3. अभियोग | 1. क्रिया<br>2. कार्यवाही/कारंवाई<br>3. कार्यकलाप(हरि० |
| Active | 1. सक्रिय, क्रियाशील | 1. सक्रिय, क्रियाशील | 1. सक्रिय, क्रियाशील<br>2. कर्मनिष्ठ, कर्मरत | 1. सक्रिया, क्रियाशील<br>2. कार्यशील | 1. सक्रिय, क्रियाशील, क्रियात्मक<br>2. चपल, चपल, फुर्तीला, कर्मठ | 1. सक्रिय, क्रियाशील (हरि०) |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| Activities | 1. क्रियाकलाप | 1. क्र्याकलाप | 1. कार्यकलाप | 1. कार्यकलाप, गतिविधि क्रियाशीलता हरकत | 1. कार्यकलाप, क्रियाकलाप, क्रियाएं, गतिविधियां | 1. क्रियाकलाप, कार्यकलाप (हरि०) |
| Actuals | 1. वास्तविक आकडे | 1. वास्तविक-आकड़े | 1. वास्तविक-आकड़े | 1. वास्तविक-आकड़े, असल आकड़े, वास्तविकी, वास्तविक, आय-व्यय | 1. वास्तविक आंकड़े, असल आकडे | 1. वास्तविक आकड़े (हरि०) |
| Adaptation | 1. रूपातर, रूपातरण | 1. रूपान्तर, रूपान्तरण (सूचना तथा प्रसारण) | 1. रूपान्तर, रूपान्तरण | 1. रूपान्तरण (उपन्यास आदि का) | 1. अनुकूलीकरण, अनुकूलन | 1. रूपांतर, रूपान्तरण |
| | 2. अनुकूलन | | 2. अनुकूलन | 2. अनुकूलन | | 2. अनुकूलन (हरि०) |
| Addendum | 1. अनुशेप, सयोजनी | 1. अनुशेप, सयोजनी, परिशिष्ट, योजन, अनुपूरक | 1. अनुशेप, सयोजनी, परिशिष्ट, अनुपूरक | 1. अनुशेप | 1. परिशिष्ट, सयोजनी, अनुपूरक | 1. अनुशेप |
| Additional (as in Additional Director/ Secretary) | 1. अपर | 1. अपर | 1. अपर | 1. अपर | 1. अपर 2. समधिक और अधिक | 1. अपर (हरि०) |
| Additional (as in addl.expt) | 1. अतिरिक्त | 1. अतिरिक्त | 1. अतिरिक्त | 1. अतिरिक्त | 1. अतिरिक्त | 1. अतिरिक्त |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| Adhere | 1. दृढ रहना | 1. दृढ रहना | 1. दृढ रहना, दृढ़ता से पालन करना | 1. चिपकना | 1. साथ लगना, चिपकना | 1. दृढ़ रहना |
| | 2. अनुवर्तन करना | 2. अनुवर्तन करना | | | 2. अनुसरण करना, पालन करना | 2. अनुवर्तन करना (हरि०) |
| Ad hoc | 1. तदर्थ | 1. तदर्थ | 1. तदर्थ | 1. तदर्थ | 1. तदर्थ | 1. तदर्थ (हरि०) |
| Adjacent | 1. पार्श्वस्थ | 1. पार्श्वस्थ | 1. पार्श्वस्थ | 1. पार्श्वस्थ | 1. पार्श्वस्थ | 1. पार्श्वस्थ (हरि०) |
| Adjourn | 1. स्थगित करना, काम रोकना | 1 स्थगित करना, काम रोकना | 1. स्थगित करना, काम रोकना, कालान्तरित करना | 1. स्थगित करना, होना | 1. स्थगित करना, काल दान करना, अवधिदान करना | 1. स्थगित करना, काम रोकना |
| Adjournment | 1. स्थगन | 1 स्थगन | 1. स्थगन | 1. स्थगन, कार्य स्थगन | 1. स्थगन | 1. स्थगन |
| | | | | 2 स्थगन काल | 2. स्थगन काल | |
| Adjustment | 1. समायोजन | 1. समायोजन | 1. समायोजन<br>2. अनुकूलन, समनुकूलन<br>3. ...... ......<br>4. जमाखर्च | 1. समायोजन, समजन | 1. समायोजन, व्यवस्थापन, समाधान | 1. समायोजन (हरि०) |
| Administer | 1. प्रशासन करना | 1. प्रशासन करना | 1 प्रशासन करना | 1. प्रशासन करना | 1. प्रशासन करना, शासन करना | 1. प्रशासन करना |
| | 2. देना/दिलाना | 2. देना/दिलाना | 2. दिलाना, प्रदान करना | 2. देना, दिलाना (शपथ) | 2. देना/दिलाना (दवा) (शपथ) | 2. देना, दिलाना (हरि०) |
| | | | | 3. व्यवस्था करना | 3. प्रबन्ध/व्यवस्था करना | |
| | | | | | 4. देना (न्याय) | |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| Administer oath | 1. शपथ दिलाना | 1. शपथ दिलाना | 1. शपथ दिलाना | 1. शपथ दिलाना | 1. शपथ दिलाना | 1. शपथ दिलाना (हरि०) |
| Administration | 1. प्रशासन | 1. प्रशासन | 1. प्रशासन | 1. प्रशासन 2. प्रबन्ध | 1. प्रशासन, शासन, 2. प्रबन्ध, व्यवस्था 3. औषधि दान | 1. प्रशासन (हरि०) |
| Administration of Justice | 1. न्यायकरण 2. न्याय प्रशासन | 1. न्याय करना 2. न्याय प्रशासन | 1. न्याय करना 2. न्याय प्रशासन | 1. न्यायकरण 2. न्याय प्रशासन | — 2. न्याय प्रशासन | 1. न्यायकरण 2. न्याय प्रशासन (हरि०) |
| Administrative | 1. प्रशासी, प्रशासकीय, प्रशासन | 1. प्रशासकीय, प्रशासनिक | 1. प्रशासकीय, प्रशासनिक, प्रशासन, प्रशासी, प्रशासन संबंधी | 1. प्रशासनिक, प्रशासन, प्रशासी, प्रबन्ध | 1. प्रशासकीय, प्रशासनिक, प्रशासनीय, प्रशासन-प्रबन्ध संबंधी प्रशासी (न्यायालय) | 1. प्रशासी, प्रशासकीय, प्रशासन (हरि०) |
| Administrative ability | 1. प्रशासन-योग्यता | 1. प्रशासन-योग्यता | 1. प्रशासन-योग्यता | 1. प्रशासन-योग्यता, प्रबन्ध-योग्यता | 1. प्रशासन-योग्यता | 1. प्रशासन-योग्यता (हरि०) |
| Administrative approval | 1. प्रशासकीय-अनुमोदन | 1. प्रशासकीय-अनुमोदन, प्रशासनिक-अनुमोदन | 1. प्रशासनिक-अनुमोदन प्रशासकीय-अनुमोदन | 1. प्रशासनिक-अनुमोदन | 1. प्रशासनिक-अनुमोदन | 1. प्रशासकीय-अनुमोदन (हरि०) |
| Administrative Convenience | 1. प्रशासन-सुविधा | 1. प्रशासन-सुविधा | 1. प्रशासन-सुविधा | 1. प्रशासन-सुविधा | 1. प्रशासन-सुविधा | 1. प्रशासन-सुविधा (हरि०) |

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | 2. प्रशासन-सुकरता, 3. प्रशासनिक-सुकरता | 2. प्रबन्ध-सुविधा | | (हरि०) |
| Administrative department | 1. प्रशासकीय-विभाग | 1. प्रशासनिक-विभाग | 1. प्रशासनिक-विभाग, प्रशासकीय-विभाग | 1. प्रशासन-विभाग | 1. प्रशासन-विभाग | 1. प्रशासनिक विभाग (हरि०) |
| Administrative function | 1. प्रशासन-कार्य, प्रशासकीय कार्य | 1. प्रशासकीय-कार्य | 1. प्रशासन कार्य, प्रशासकीय कार्य | 1. प्रशासन-कार्य | 1. प्रशासनिक कार्य, कृत्य | 1. प्रशासन कार्य (हरि०) |
| Administrative Head | 1. प्रशासी प्रधान | 1. प्रशासी प्रधान | 1. प्रशासी प्रधान | 1. प्रशासी-प्रधान, प्रशासन प्रमुख | 1. प्रशासी प्रधान | 1. प्रशासी प्रमुख (हरि०) |
| Administrative Ministry | 1. प्रशासी मन्त्रालय | 1. प्रशासी मन्त्रालय | 1. प्रशासी मन्त्रालय | 1. प्रशासी मन्त्रालय | 1. प्रशासी-मन्त्रालय | 1. प्रशासी-मन्त्रालय (हरि०) |
| Administrative Officer | 1. प्रशासन-अधिकारी | 1. प्रशासन-अधिकारी | 1. प्रशासन-अधिकारी | 1. प्रशासन-अधिकारी | 1. प्रशासन-अधिकारी | 1. प्रशासन-अधिकारी(हरि०) |
| Administrative Sanction | 1. प्रशासनिक-मंजूरी | 1. प्रशासकीय मंजूरी | 1. प्रशासनिक-मंजूरी, प्रशासकीय-मंजूरी/स्वीकृति | 1. प्रशासनिक-मंजूरी | 1. प्रशासनिक-मंजूरी | 1. प्रशासनिक-मंजूरी (हरि०) |
| Administrative System | 1. प्रशासन-पद्धति | 1. प्रशासन-पद्धति | 1. प्रशासन-पद्धति | 1. प्रशासन-पद्धति/प्रणाली 2. प्रशासन तंत्र | 1. प्रशासनिक-पद्धति | 1 प्रशासन-पद्धति (हरि०) |

